लिया था, और उसका मुंह रो-रोकर भीग गया था।

बलराज को पता ही न चला कि वह किस समय कुर्सी पर से उठ बैठा, उसने कितने नोट उस टाइपिस्ट लड़की को दिए, और कितनी तेज़ी से गाड़ी चलाता हुआ अपने घर लौट आया।

उसकी बीवी सचमुच ज़मीन पर पैरों का सहारा लिए बैठी हुई थी, और अपने पति की खाली खाट के पाये को अपने कांपते हाथों से पकड़े हुए थी, और उसका मुंह रो-रोकर भीग गया था। वह सफेद चमकता तार हाथ को लासें डाल रहा था, पर झुकता नहीं था। एक रेशम के तार की तरह वह बलराज की बांहों में गुच्छा हो गई, और रोते हुए कहने लगी, "मुझे अकेली छोड़कर न जाया करो, अपने साथ ले जाया करो।"

और बलराज को लगा, यह वही तार था—नर्म भी और कड़ा भी—जो उसके चित्र के इर्द-गिर्द लग सकता था, जो उसके चित्र के लिए दीवार बन सकता था।

बलराज ने अपनी बांहों में रेशम के तार की भांति गुच्छा हुई अपनी बीवी को अपने हृदय से लगा लिया और अपनी बीवी के कानों में उसका सारा दिल धड़क उठा, 'औरत की जो कल्पना मेरे मन में है, उसे किसीके लम्बे-लम्बे नाखूनों की खरोंच से बचा ले—और मर्द का जो चित्र मैंने कल्पना के कई रंगों से बनाया है, उसे पराये फ्रेम में से उतार ले।...'

○ ○ ○